चरचा रत्नमाला वलि, रह्यो ग्रन्थ अधूरो एक।
निर्गुण देव प्रतिमा ओलखायता, तिण में मेल्या न्याय अनेक ॥ ४१ ॥
ध्यान छोटो मोटो वलि, झीणी चरचा नें थोकड़ा जाण।
च्यार तीर्थ नां हित भणी, किया स्वामी जय गुणखाण ॥ ४२ ॥
करी इत्यादिक बहु ग्रन्थ नां, पंथ जमायो जाण।
तोड्या कुयुक्ति कुहेतु कुमति नां, कर धरी समय कृपाण ॥ ४३ ॥
पूर्वधर समय युक्ति हेतु अति, बुद्धि उत्पात अत्यंत।
गणि पद जलज लोभे रह्या, वारू भव्य भ्रमर गुणवंत ॥ ४४ ॥
ए छासठमी ढाल में, जोड्या किया ग्रन्थ गणिंद।
तास संबंध संक्षेप थी, कह्यो पटोधर सुखकंद ॥ ४५ ॥



## ढाल : ६७

### दोहा

अठसठ वर्ष नें ऊपरे, सात मास षट दिन।
चरण रयण आराध जय, तास्या बहु गुणी जन ॥ १ ॥
जबर संघयण सु स्वाम नों, अरु तीखो उपयोग।
सुरत सखर सु स्वाम नी, देखी हरष लहे लोग ॥ २ ॥
सितरे थी अड़तीस लग, चर्म सहित चोमास।
सहु गुणंतर स्वाम नां, सांभलो भवि सुविमास ॥ ३ ॥
किण २ देशे विचरिया, क्यां २ कीध चोमास।
जूजूवा नाम क्षेत्रां तणा, किया जो किण २ वास ॥ ४ ॥

### ढाल

[ सीता आवै रे धर राग—ए देशी ]

सितरे वर्ष धुर चोमासो, देश हाड़ोती मांहि।
शहर इन्द्रगढ़ हेम समीपे, कियो ग्यान ध्यान अधिकाय।
गुणीजन सुणिये जय चोमास ॥ १ ॥
किया पाली में षट प्रगट चोमासा, धुर इकोतरे अवधार।
पिचंतरे अठीए ए चोरानुवे, तेरे [illegible] [illegible] ॥ गु० २ ॥

मरुधर देश ग्राम कंटाल्यो, वोहित्तरे सुविचार।
वर्ष तिमंतरे शहर सरियारी, कियो चोमासो गुणकार ॥ गु० ३ ॥
देश मेवाड़ में शहर गोघूंदे, कियो चिमंतरे चोमास।
सुरगड़ शहर वर्ष छिहंतरे, थयो अधिको धर्म उजास ॥ गु० ४ ॥
कियो उदियापुर में वर्ष सितंतरे, धुर सिंघाड़ो वयासीये कीध।
सताणुवे पांचे फुन वारे, ए पंच चोमास प्रसिद्ध ॥ गु० ५ ॥
अठंतर नों एक चोमासो, कियों आमेट देश मेवाड़।
गुण्यासीये वर्ष कियो चोमासो, मरुधर में शहर पींपाड़ ॥ गु० ६ ॥
नव चोमासा किया जयपुर में, निज दिक्षा नगर उदार।
एक इक्यासीए ए हेम संघाते, पछै पिच्यासीये सुविचार ॥ गु० ७ ॥
अठाणुवे फुन एक चोके, कियो नवके पूज्य पद पाय।
अठवीसे सेंतीसे नें, दियो अड़तीसे अणसण ठाय ॥ सु० ८ ॥
किया श्रीजीद्वारे तीन चोमासा, तयांसीये धुर तंत।
उगणीसे तीये फुन दूजो, कियो दशके पूज्य महंत ॥ गु० ९ ॥
पटलावद में देश मालवो, चोरासीये सुविचार।
ऋषिराय संग कियो चोमासो, तप इकपक्ष आछ आगार ॥ गु० १० ॥
किया तीन चोमासा नग्र जोधाणे, प्रथम छियांसिये वास।
वर्ष इकीसे उपगार कियो अति, वलि पणवीसे सु विमास ॥ गु० ११ ॥
चुरू शहर किया तीन चोमासा, सित्यासीये अति उपगार।
छिन्नूवे नें फुन कियो वीसे, दियो त्यां मुझ नें युवपद सार ॥ गु० १२ ॥
वलि चार चोमासा शहर बीकाणे, अठ्यासीये धुर धार।
फुन त्राणुवे उगणीसे छके, साते सरूप संग सुविचार ॥ गु० १३ ॥
नव्यासीये कियो दिल्ली चोमासो, कुरू देश बहु उपगार।
वहु जन समकित व्रत लिया अति, हुई इक दिक्षा श्रीकार ॥ गु० १४ ॥
पछिम थलि में वर्ष नेउवे, कीयो वालोतरे चउमास।
फलवधी में एकाणुवे इक, कीयो अति धर्म उजास ॥ गु० १५ ॥
नव चोमासा किया लाडणूं, वाणूवे धुर सुविचार।
पिचाणूवे सइके वलि पनरे, अठारे अवधार ॥ गु० १६ ॥
सतावीसे वर्ष कियो वलि, पछै लगता तीन चउमास।
वतीसे तेतीसे चोतीसे, किया वृद्ध वय योग विमास ॥ गु० १७ ॥
दश चोमासा किया विदासर, धुर निनांणुवे गणि संग।
उगणीसे आठे अरु चवदे, वलि सतरे वर्प सुचंग ॥ गु० १८ ॥

वलि तेविसे फुन छाइसे, गुणतीसे गुणकार।
कारण योग कियो फुन तीसे, पणतीसे छतीसे उदार ॥ गु० १९ ॥
कृष्णगढ़ उगणीसे बीये, कियो चोमासो एक।
वर्ष इग्यारे रत्नपुरी में, कियो उपगार विशेष ॥ गु० २० ॥
सुजानगढ़ में च्यार चोमासा, धुर सोले श्रीकार।
उगणीसे वर्ष फुन चोवीसे, इकतीसे अवधार ॥ गु० २१ ॥
तेविस शहर में किया चोमासा, गुणंतर गुणकार।
देश देश में विचरया स्वामी, कियो घणो उपगार ॥ गु० २२ ॥
तेरे चोमासा हेम समीपे, ऋषिराय संग किया दोय।
सिंघाड़वंध चोबिस चोमासा, गणि पद में तीस सुजोय ॥ गु० २३ ॥
श्री जिन शासन शोभ चढ़ाई, गुणग्राही गंभीर।
जिन आणा दिढ़ाइ शिव सुखदाई, त्राता इम गणि गुणहीर ॥ गु० २४ ॥
ज्ञान ध्यान उद्यम बहु कीधो, वर लीधो लाभ अपार।
चरण रयण दीधो बहु भवि नें, सिधो शिव वधु वरण श्रीकार ॥ गु० २५ ॥
वतीस समय वांच्या बहु वेलां, वर केला समय रस कीध।
प्रकरण निर्युक्ति पइना वृत्ति, बांच्या विविध प्रसिद्ध ॥ गु० २६ ॥
आवसग्ग नें दशवैकालिक, उत्तराध्ययन उदार।
आचारंग नो श्रुत खंध दूजो, किया कंठाग्र गुणकार ॥ गु० २७ ॥
पद वलि दशमा लग पन्नवणा, कंठाग्रे वर कीध।
खुला पाठ सूत्रां ना कंठे, ग्रन्थ सहस्रगमे प्रसिद्ध ॥ गु० २८ ॥
पूर्वाद्ध सारस्वत नों सखरो, फुन उत्तार्द्ध अवलोय।
महिभट्टी ने चन्द्रिका नो कियो, कंठ बहु जय जोय ॥ गु० २९ ॥
काव्य अने वलि कोश कितायक, छंद अने अलंकार।
शभा प्रकाश प्रमुख कै साहित्य, देख्या देश थकी अवधार ॥ गु० ३० ॥
जोग शास्त्र तणी कै युक्ति, अति ऊंडी समय रहिस्य।
व्याख्यान हेतु दृष्टान्त युक्ति अति, ज्ञायक सखर गणेश ॥ गु० ३१ ॥
लाखांगमे ग्रन्थ कियो लिखणो, सुंदर अति वर्ण श्रीकार।
सूत्र विना पिण लाखांगमे ग्रन्थ, वांच्या जय जशधार ॥ गु० ३२ ॥
गुण गणधारक भव दधि तारक, कारक वर मर्याद।
सुमति सुधारक दोष निवारक, वर दायक मुक्ति अह्लाद ॥ गु० ३३ ॥
समय सुज्ञाता ध्यान सु ध्याता, अरु त्राता जीव छःकाय।
बोधि सुदाता भव्य ने राख्या, कांई जाता दुर्गति मांहि ॥ गु० ३४ ॥

तिमिर हरण वर सहस्र किरण सम, करण हृदय उजियार।
पिण ते वाह्य तिमिर जन मेटे, तुम्ह दियो अंतर तिमिर निवार॥ गु० ३५॥
गणवाड़ी सींचन गणि धन सम, वर सुमति वेल सु वधार।
व्रत ग्यान वर पुष्प फल करी, प्रफुल करी श्रीकार॥ गु० ३६॥
जैवातृक सम सोम्य वदन जय, पिण शशि वाह्य तप वार।
जय मुख चन्द्र थी झरा सुधा वच, अंतर तप्त निवार॥ गु० ३७॥
भविजन वंछित पूरण भरते, मुनिपति द्रुम मंदार।
पिण ते एक भवे सुख पूरे, आप भव २ सुख दातार॥ गु० ३८॥
गण सिणगारी महिमाधारी, अति भारी उपगार।
कियो जशधारी मुद्रा प्यारी, जन देख लहे चमत्कार॥ गु० ३९॥
करी गण विशुद्ध करण हाजरी, ते आज री वखत मझार।
मुनि अज्जा नें अति हित काज री, महाराजा री बुद्धि उदार॥ गु० ४०॥
वलि लिखत मर्यादा अति ही ज्यादा, करी खलता मेटण काज।
अति शिक्षा आपी कुमति जु कापी, हिये थापी सुमति महाराज॥ गु० ४१॥
सारण वारण कुमति निवारण, करी गण कुनण कीध।
वर सीख अनूपी अमृत कूंपी, चिहुं तीर्थ नें अति दीध॥ गु० ४२॥
पूज्य परम गुरु महिमा मन्दर, गुणदधि गुण नां धाम।
भव्य काज सुधारण विघ्न विडारण, मन्त्राक्षर सम नाम॥ गु० ४३॥
समरण आप तणो जे सावे, तसु वाधे सुमति सवाय।
आराधे वर चरण अमोलक, लाधे सुर शिव सुख अनपाय॥ गु० ४४॥
तुझ शरण लियो मैं तिरण भवोदधि, करण जीव निस्तार।
चरण करण गुण अनघ धस्या फुन, वरण अमर पद नार॥ गु० ४५॥
सखर प्रबंध बान्ध्या जय स्वामी, हितकामी गुण हीर।
धीर वीर गंभीर हृदय गणि, अघ रिपु दल सौडीर॥ गु० ४६॥
श्री जय स्वाम बरतारे मुनि नी, थई दिक्षा इक सौ चार।
सहु छपन दिक्षा आसरे मुनि नी, दी श्री जय निज कर सार॥ गु० ४७॥
समणी नी वे सय छवीस आसरे, थई स्वाम बरतारे दिक्षा।
इक सौ आठ दिक्षा सहु निज कर दे, दीधी स्वाम वर शिक्षा॥ गु० ४८॥
सहु समण एकोतर मेल गणाधिप, वलि वे सय पंच श्रीकार।
समणी सम्पति मेल नें पहुँता, गणि परलोक मझार॥ गु० ४९॥
आप तणा गुण अधिक अनुपम, याद आयां मन मांय।
हृदय कमल हुलसावे पिण गणी, फिर पाछा किम आय॥ गु० ५०॥

मुझ सुं उपकार कियो अति मोटो, कहां तक बात कहाय।
सम्यक चरण ग्यान पद दीधो, वलि विघ २ कुर्ब बधाय॥ गु० ५१॥
नमो २ श्री जीत गणाधिप, भवि बोधि ज्ञान दातार।
चारित्र तप वर शिवमग दे करी, कियो भविक निस्तार॥ गु० ५२॥
अड़सठ बरस नें सात महीना, षट दिन फुन अधिकाय।
चरण पर्याय आराधी नें जय, दियो जिन मग अधिक जमाय॥ गु० ५३॥
आप तणा गुण सघन विमल वर, इक रसना केम कहाय।
स्वयंभू रमण ज्यूं समुद्र तणो जल, भुज करी केम तराय॥ गु० ५४॥
हूंस हुंती मुझ दिवस घणा सुं, आज फली मनोरथ माल।
श्री जय सुजश रसायण नामे, रच्यो ग्रंथ सुविशाल॥ गु० ५५॥
ग्रंथ रच्यो श्री गणपति गुण नों, किती बात लिखाई स्वाम।
कितीयक देखी केयक सुणी फुन, केई मत सूं किया गुणग्राम॥ गु० ५६॥
अधिको ओछो जो इणमें आयो, आयो हुवे विरुद्ध वच कोय।
तो अरिहन्त सिद्ध नी साखे, मिच्छामि दुक्कडं मोय॥ गु० ५७॥
हर नयन युग निधि शशि वर्षे, ऋषि पूनम दिन सार।
शनिश्चर वारे जोड़ रची एह, उदियापुर शहर मझार॥ गु० ५८॥
समण चोवीस सखर शोभता, सतियां त्यां अष्ट वीस।
दिन बावीस किया जेठांजी, चोविहार सुजगीश॥ गु० ५९॥
मास खमण ऋधु कियो पहिलां, वलि ज्ञाना गुणकार।
दिन इकतीस नों कियो पारणो, तिण सावणी पूनम सार॥ गु० ६०॥
ढाल भली एह साठ सातमी, भिक्षु भारीमाल गणधार।
ऋषिराय जय प्रसाद किया जश, जय पाटोधर जयकार॥ गु० ६१॥

## कलश

कह्युं तूर्य खण्ड घमण्ड सु वर, ढाल त्रय त्रिंस शतक री।
जय स्वाम गणि पद पणे विचरया, तेह वतका उद्धरी।
वलि ज्ञान ध्यान सज्झाय नें, ग्रंथ जोड़ जिन उद्यम कियो।
व्रत चरण दे जिन भव्य नें, करी संलेषणा कज्ज सारियो॥ १॥
गणी नाम जल अति विमल करण नु, निर्मल आतम निज तणी।
गणिराज गुण ओलख भजे, अघ तजे जु सफलता अति घणी।

अरु सजे गुण गण सघन नें, व्रत मगन रहे नित्य महामुनि ।
तसु दुरित दूर होवे, जसु हर्ष हुवे तुझ गुण सुणी ॥ २ ॥

इति श्री जय सुयश रसायणे। श्री जय गणि पद तया यथा यथा वहु भव्य सत्वोपकार कारणेन पुनः यथा सम्यक्त्व चारित्र दानेन पुनः यथा २ जिन प्रवचन प्रकाशेन मिथ्या तिमिर विध्वंसनेन यथा जयपुर गमन करणेन संलेषणा पण्डित मृत्युत्सवादि वर्णनो नाम चतुर्थ खण्ड समाप्तम्। इति श्री जय सुयश रसायणं सम्पूर्णम्।

# ढाल : १

## दोहा

अरिहंत सिद्ध आचार्य ते, उपाध्याय अणगार ।
पंच परमेष्टि जपतां थकां, हुवै आनंद हर्ष अपार ॥ १ ॥
वर्द्धमान जिन जगगुरु, तारण तिरण जिहाज ।
तसु तीरथ तारक गणि थया, बड़ा बड़ा ऋषिराज ॥ २ ॥
भिक्षु भानु भरत में, भारीमाल ऋषिराय ।
पाट चतुर्थे जय गणी, वंदूं मन वच काय ॥ ३ ॥
तास प्रसाद करी रचूं, मघवा सुयश विख्यात ।
सरस कथा संकोच नें, वर्णवूं किंचित् बात ॥ ४ ॥
किहां जनम्या किम प्रतिबोधव्या, किम कीधो धर्म उद्योत ।
श्रोता चित दे सांभलो, ज्यूं मिटे कर्मां री छोत ॥ ५ ॥

## ढाल

[ समझू नर विरला—ए देशी ]

जंवू द्वीप दक्षिण भरत जाणों, जिहां मरुथल देश विकाणो हो ।
गणपति जश भारी ॥ १ ॥
मघवा गुण अपरम्पारं, ज्यांरो सुजश सुणो नर नारं हो ।
गणपति जशधारी ॥ २ ॥
रतनसिंघ राय तिहां वीको, जिहां वीदासर अति तीखो हो ।
मुनिपति मणिधारी ॥ ३ ॥
रामसिंघ ठाकुर तिहां राजै, रूड़ी रीते रैत निवाजै हो ।
गणपति जशधारी ॥ ४ ॥
जिहां वसै महाजन सुखकारो, विचरै संयत हुवै उपगारो हो ।
गणपति जशधारी ॥ ५ ॥
पूरणमल वेगवाणी ओसवंसो, वनांदे अंगनां प्रशंसो हो ।
गणपति जशधारी ॥ ६ ॥
जायो पुत्र अधिक महा सूरो, मघवा सम मघव सनूरो हो ।
पूर्ण सुत है प्यारो ॥ ७ ॥

जन प्यारो गुण नों क्यारो, हद सोम मुद्रा दीदारो हो।
पूर्ण सुत है प्यारो ॥ ८ ॥
अठारे सो सताणुंवे ताह्यो, चैत शुक्ल एकादशी आयो हो।
गणपति जशधारी ॥ ९ ॥
मघा नक्षत्र नें रविवारो, जनम्यां हुवो हर्ष अपारो हो।
वर्नां नंद हद प्यारो ॥ १० ॥

## कलश

तनु भवन सूर्य अने मंगल, पुत्र भवन केत रु चंद ही।
सप्तम गुरु अष्टम शनीचर, इग्यारमें राहू कही।
द्वादशम शुक्र अनें बुधज, अवर भवनें ग्रह नहीं।
गणिराज मघवा ग्रह उत्तम, पुन्ये शुभ ही आवही ॥ १ ॥

## ढाल तेहिज

ज्यांरा थिर जोग सयन गुण धीरा, कुल उद्योतकारक हीरा हो।
गणपति जश भारी ॥ ११ ॥
अनुक्रमें मोटा हुवै ताह्यो, कला कुशल निपुण वय माह्यो हो।
गणपति जश भारी ॥ १२ ॥
उगणीसै एके गुणवंती, सती गुलाबकुंवर पुन्यवंती हो।
गणपति जश भारी ॥ १३ ॥
गणीराज सहोदरी साची, आ तो शील श्रृङ्गारे राची हो।
गणपति जश भारी ॥ १४ ॥
काल कितोएक बीतां ताह्यो, पिता पूरण परभव माह्यो हो।
गणपति जशधारी ॥ १५ ॥
लारै मात सुता सुत नें पालंती, वारूं विविध जतन करंती हो।
मघवा मन भायो ॥ १६ ॥
बालक वय चतुर सुजाणो, कला वधत शशी जिम मानो हो।
गणपति जश भारी ॥ १७ ॥
मघवा नाम मघव गुण जीपंतो, अशुभ कर्म दमण दुरदंतो हो।
गणपति जश भारी ॥ १८ ॥

बनां सती अधिक सनूरी, तप धर्म ध्यान में सूरी हो ।
गणपति जश भारी ॥ १९ ॥
कर्मचूर बेला तेला धारी, करै काटण अघ रिपू भारी हो ।
गणपति जश भारी ॥ २० ॥
सती सिरदार विचरता ताह्यो, बीदासर महर करायो हो ।
गणपति जश भारी ॥ २१ ॥
मघ जागां में उतस्या आयो, सती सेव करे सुखदायो हो ।
गणपति जश भारी ॥ २२ ॥
हेतु दृष्टांत विविध पर भारी, तिण सूं वैराग्य उपजै तिह वारी हो ।
गणपति जश भारी ॥ २३ ॥
जाणपणो सीख्यो चित जोड़ो, थयो संयम लेवा सूं कोडो हो ।
गणपति जश भारी ॥ २४ ॥
बहिन भाई अति सोहंता, सती गुलाब घणा पुन्यवंता हो ।
गणपति जश भारी ॥ २५ ॥
त्यांरे भाग्य थी जोग थयो भारी, सतसंगति अति सुखकारी हो ।
गणपति जश भारी ॥ २६ ॥
ढाल प्रथम गणी जश दाख्यो, पायो जैनधर्म जिन आख्यो हो ।
गणपति जश भारी ॥ २७ ॥
आगै वात सुणो वलि चारू, सुण लहै श्रोता सुख वारू हो ।
गणपति जश भारी ॥ २८ ॥



## ढाल : २

## दोहा

इण अवसर ऋषिराय गणि, विचरै धरा मझार ।
जिन मग मंडन जिहाज वर, तारै भवि नर नार ॥ १ ॥
तसु पाटोधर श्रेष्ठ वर, जब्बर जीत जयकार ।
थली देश सर कर बहु, भवि मेट्यो मिथ्यात अंधार ॥ २ ॥
जय गणपती सहोदरू, सकल गणी हितकार ।
विहुं बंधव तिहां विचरता, आया बीदासर सुखकार ॥ ३ ॥

## ढाल

[ जोयज्यो रे पुन्य प्रवल धनजी नां—ए देशी ]

उगणीसै आठे चौमासो, वीदासर थयो श्रीकारी।
जय युवराजा जेठ सहोदर, द्वादश मुनि थी शुभकारी।
जोयज्यो रे पुन्य प्रबल मघवा नां, भाग्य थी जोग मिल्यो भारी।
गण सिणगारी भवि नेतारी, त्यांरो सुयश सुणो तुम्हें नरनारी ॥ १ ॥
जय गणपति नीं वाण मनोहर, वरसत जिम भाद्रव वारी।
हेत युक्ति दृष्टान्त कथा सुण, प्रफुल्लित हुवै परिषद सारी ॥ जो० २ ॥
मघवा मात अरु बहिन गुलाबां, सुण सुण वच हिय में धारी।
बध्यो वैराग्य सुधा अति वारू, तरण शीघ्र भवदधि वारी ॥ जो० ३ ॥
बोल थोकड़ा सीख्या चर्चा, चौमासे में हित भारी।
साथे संयम तिहुं जणा लेस्यां, इसी बात दिल में धारी ॥ जो० ४ ॥
वरसां मांहें गुलाबां सती रे, कल्प घटंतो तिहवारी।
तिण सूं यानें अबारूं नहीं देवां, कल्प आयां देस्यां धारी ॥ जो० ५ ॥
मघवा अर्ज करै युवराजा नें, तुरत चरण देवो न्यारी।
भेला रमता बालक बोलै, तमासा में तिहवारी ॥ जो० ६ ॥
मघजी स्वामी करां वंदणा, आप ही कहिता 'जी' जाणी।
तुझ पात्रां में 'घी' इम बालक बोलै, 'बैठो बैठो पी ठंडो पाणी' ॥ जो० ७ ॥
इम सुण चिंतै जय युवराजा, बालक वाक्य है श्रीकारी।
मघव संत मतिवंत सनूरो, हुंतो दीसै हद भारी ॥ जो० ८ ॥
वखाण वाणी तप जप अधिको, दिन दिन थाट लगै भारी।
चौमासो उतस्यां महूर्त दिक्षा नों, देवा पधास्या जयकारी ॥ जो० ९ ॥
मृगसिर बिद पंचम नों महोछव, मेला मंडिया हद भारी।
भेला बैठ जीम्या काका संग, फुन टीको कढायो जशधारी ॥ जो० १० ॥
तन सिणगारी अश्व जाति पर, चढिया वरवा शिव नारी।
लोकिक कहण सूं काको उठाई, रावलै ले गयो तिहवारी ॥ जो० ११ ॥
उण दिन तो नहि हुइ वर दिक्षा, जय दड़ीवै होय लाडणूं आई।
रावलै पडुत्तर कर जणाय काका नें, त्रिहुं आया लाडणूं सुखदाई ॥ जो० १२ ॥
दर्शण करि नें अरजी कीधी, चरण रयण दीजे धारी।
ग्रांम वाहिर पीरांजी स्थाने, चरण सामायिक दियो सारी ॥ जो० १३ ॥
जनवृन्द झंड प्रचंड मोछव में, धन धन कहै तुम वलिहारी।
सोम भद्र हद मघवा मुनिवर, वपु यो रतिपति मनोहारी ॥ जो० १४ ॥

बालक वय में अति बुधवंतो, दिन दिन अतिशय वृद्ध ज्यांरी ।
अति उद्यम यो पढ़ण गुणण रो, हिम्मत किम्मत अति त्यांरी ॥ जो० १५ ॥
शशि जिम नूरो सिंह जिम सूरो, पुन्य नों पूरो अति भारी ।
भलो लाभ लीधो बन्नां जी, ढाल दूजी में दिक्षा प्यारी ॥ जो० १६ ॥
जोयज्यो जबर पुन्याई जय नीं, दिन-दिन सम्पति वृद्ध धारी ।
धर्म मुर्त्ति धरणी पर पुन्ये, शिष्य मघवा मिलिया भारी ॥ जो० १७ ॥



## ढाल : ३

### दोहा

दिक्षा दे नें विहार करि, आया बीदासर मझार ।
माघ मास मेवाड़ थी, आया इम समाचार ॥ १ ॥
माघ कृष्ण चवदश तिथि, ऋषिराय गणी स्वर्ग पहुंत ।
सांभल चिहुं तीरथ भणी, दोहरी लागी अत्यंत ॥ २ ॥
पिण काल सूं जोर को नहीं, तिण दिन किया उपवास ।
जय पट्टोच्छव दिक्षा तणी, श्रोता सुणो हुलास ॥ ३ ॥

### ढाल

[ सुगणा साधुजी हो मुनिवर मन चलियो तूं घेर—ए देशी ]

उगणीसै आठे समै हो गुणीजन, पूनम पुष्य श्रीकार ।
जय गणी पाट विराजिया हो गु०, वरत्या जय जयकार क ।
सुगणां सांभलो हो भविजन, जय पट उच्छव सार ॥ १ ॥
बड बंधव हद शोभता हो गु०, सरूपचंदजी स्वाम ।
समणी सिरदारां सही हो गु०, फुन बहु संत सती गुणवाम क ॥ सु० २ ॥
चार तीर्थ रा वृन्द में हो गु०, जय गणी बैठा पाट ।
त्याग वैराग वधियो बहु हो गु०, हुवा घणा गहघाट क ॥ सु० ३ ॥
जय जय नन्दा इत्यादिक शब्द ही गु०, है बहुलो विस्तार ।
संक्षेप सम्बन्ध कह्यो इहां हो गु०, बदत ग्रंथ विस्तार क ॥ सु० ४ ॥

पाट बैसत ततक्षण थई हो गु०, तीन दिक्षा तंतसार ।
गणी-मात बहिन हस्तु सती हो गु०, वृद्ध वय दीधी तार क ॥ सु० ५ ॥
इसा गणी पुन्य पोरसा हो गु०, ज्यांरै मघवा शिष्य सुविनीत ।
आसेवन ग्रहणा शिक्षा हो गु०, सीखै सुगुरु संग धर प्रीत क ।
धन धन मुनिवरु हो गु०, धन करणी बलिहार ।
आप तिरै पर तारता हो भविजन, ज्यांरो सुयश सुणो नरनार ॥ ६ ॥
ग्यान ध्यान सीखै गणी हो मघवा, विनय विवेक विचार ।
चातुरता धीरज घणी हो गु०, ज्यांरा अक्षर घणा श्रीकार क ।
सुगणां सांभलो हो भविजन, मघवा सुयश रसाल ।
तन मन थी सुणियां मिटै हो गु०, कर्म भर्म मोह जाल ॥ ७ ॥
इरिया धुन अति ओपती हो गु०, मनोहर मधुरी चाल ।
भाषा एषण आदान में हो गु०, सावधान अति न्हाल क ॥ सु० ८ ॥
प्रीत घणी सतगुरु थकी हो गु०, आराधै रुड़ी रीत ।
वैराग भाव अति ही घणो हो गु०, सतगुरु तणा विनीत क ॥ सु० ९ ॥
त्रिहुं जणी बिकानेर थी हो गु०, आई संयम लेण तिवार ।
वरजू मा चांदकुंवर हर्षू सुता हो गु०, तूर्य मोतां हुंसियार क ।
भविजन सांभलो हो गु०, मघवा सुयश रसाल ॥ १० ॥
बीदासर केई दिन रही हो गणपति, थली से कियो विहार ।
लाडणूं डीडवाणै थई हो गु०, आया बोरावड़ मझार क ॥ सु० ११ ॥
जय गणि सिरदारां सही हो गु०, मघवा मात बहिन फुन लार ।
पढ़ै भणै देशन दीये हो गु०, साथे करै विहार क ॥ सु० १२ ॥
मर्यादा बान्धी बहू हो गु०, आया कृष्णगढ़ जोबनेर ।
तीजी ढाल हगाम नीं हो गु०, सती सिरदार भणी करै महर क ॥ सु० १३ ॥

●

## ढाल : ४

### दोहा

जोबनेर चोमास गणि, सिरदार भणी भोलाय ।
जयपुर पूज पधारिया, तारण भवदधि न्याव ॥ १ ॥
वाचयम तिहां चतुर्दश, मघवा शिष्य सुविनीत ।
सारै सेव सतगुरु तणी, आराधै धरी प्रीत ॥ २ ॥

## ढाल

[ राणी कहे नटराज आव्या तुमें किहाँ थको—ए देशी ]

उगणीसै नवकै चोमास, जय नगरे जय गणी।
महिमा धर्म नीं अत्यंत, हुई तिहां अति घणी ॥ १ ॥
मघवा संत मतिवंत, सीखै पढ़ै गुणी।
क्रियां आचार विवेक, निर्मलता अति घणी ॥ २ ॥
चोमासो उतर्‍यां भुठवाड़, गणी तिहां आविया।
सिरदार गुलाब करी दर्श, घणा सुख पाविया ॥ ३ ॥
मघु बाई बिकानेर थी, आई संयम लेण ही।
जयपुर पधार्‍या स्वाम, संयम यो देण ही ॥ ४ ॥
मोहनबाड़ी दिक्षा देय, विहार कराविया।
जोबनेर रही दिन केय, हरीगढ़ आविया ॥ ५ ॥
अर्ज करी वहु लोय, मेवाड़ पधारिये।
करी कृपा शुभ दृष्ट, भविक ने तारिये ॥ ६ ॥
भीलाड़ै पुर होय, नाथजीदुवार ही।
ग्राम ग्राम नां लोक, मेला मंडिया सही ॥ ७ ॥
ग्रामां नगरां विचर, चोमास श्रीजीदुवार ही।
द्वादश श्रमण सती पनर, सेवा गणी सार ही ॥ ८ ॥
उतर्‍यां दसकै चोमास, वड़ैग्राम आविया।
वड़ी छोटी रावलियां दर्श, गणेश दिराविया ॥ ९ ॥
सैलेनैले में होय, उदयपुर उद्यम करी।
हिवे मालव पधारण पूज, तारण मनस्या करी ॥ १० ॥
कानोड़ सादड़ी होय, मंदसौर त्रिण दिन रही।
रतलाम पधार्‍या स्वाम, श्रमण संग सार ही ॥ ११ ॥
मघवा गुणी गुरु साथ, ज्ञान लेवा भजै।
सती सिरदार गुलाब, सेवा गणपति सजै ॥ १२ ॥
लघु वय उलटा पत्र, गुलाव सती वांचता।
सुणवा देखण जनवृन्द, झूलरा आवता ॥ १३ ॥
चर्चा प्रश्न पुछंत, गुणी गुण गावता।
पैंसठ ठाणां तंत, भविक मन भावता ॥ १४ ॥
दस वीस दिन विराज, विहार कीयो मुनी।
गुलाब नें माता निकलंत, सती सिरदार भणी सल्यागुणी ॥ १५ ॥

बखतगढ़ गणी विचर, आया रतलाम ही।
दियो चोमासो ठाय, हर्ष्या जन उमही ॥ १६ ॥
संत सती भरपूर, सूर तप में हुवा।
वखाण वाणी हगाम, हुलास नवा नवा ॥ १७ ॥
वृद्धां हरभक्तां दोय, आई माधोपुर थकी।
न्याती नीं लेई आंण, काम करनें नकी ॥ १८ ॥
रतलाम पूज ते आय, अर्जी विच विच करै।
दिक्षा द्यो गणीनाथ, तिण सूं भवदधि तीरै ॥ १९ ॥
नाथोजी मयाचंद, पृथ्वी गुलाव श्रावक घणा।
सारै सेव अतीव, महोछव पिण किया घणा ॥ २० ॥
ग्राम ग्राम नां लोक, थोक वहु आविया।
तिलेसरा फौजमल संग, श्रावक वहु ल्याविया ॥ २१ ॥
पटवा विभूतसिंघ, सेवा स्यूं मन घणो।
अन्यमति आश्चर्य देख, संप ओ गण तणो ॥ २२ ॥
संत पनरे गुण मेर, सेवा गणी सारता।
सिरदार आदि पेंतीस, श्रमणी गुण धारता ॥ २३ ॥
इग्यारा रो चोमास, चोथी ढाले कह्यो।
मुनियां छत्र गणेश, जाभो जग यश लह्यो ॥ २४ ॥



## ढाल : ५

## दोहा

हिवे चोमासो उतर्‍यां, वखतगढ़ गणी आय।
तपसी रामा नें दियो, पंडित मरण सहाय ॥ १ ॥
पोष मास जखणावद में, तपसी अनोप नें ताम।
आछ आगार पट मास नों, पारणो करायो स्वाम ॥ २ ॥
पटलावद थांदलै भाववै, राणापुर थइ इन्दोर शहर।
गणि संग मघवा आविया, करी भविक पर महर ॥ ३ ॥
मघवा स्वाम रै नीकल्यो, मोतीभरो तिण ठाम।
कृपा पूज तणी इसी, विहारकर फिरपधार्‍यास्वाम ॥ ४ ॥

साता हुवां विहार करि, उजैन बड़नगर बखतगढ़ होय।
रतनपुर खाचरोद विचर, मेवाड़ आवण मन अवलोय ॥ ५ ॥
खाचरोद में मघवा भणी, सिरे पंच दिया ठहराय।
भितर कृपा थी घणी, तिण बाहिर कुरब बधाय ॥ ६ ॥
मंदसौर जावद चित्रकूट, पुर गंगापुर मांय।
राजनगर कांकड़ोली में, दीधा झंड जमाय ॥ ७ ॥
श्रीजीदुवारे होय के, उदैपुर आवंत।
बिचला गांव केई ना कथ्या, बधतो जाणी ग्रन्थ ॥ ८ ॥

## ढाल

[ कपि रे प्रिया संदेशो कहे—ए देशी ]

उगणीसे द्वादश चोमासो, उदियापुर सुख बास।
मघवा आदि संत तेर स्यूं रे, श्रमणी बतीस हुलास।
गुणीजन जवर जीत जयकार।
तसु शिष्य मघवा महा निरमला रे, उजल नाण उदार ॥ गु० १ ॥
गुरु चरण मघवा लीनता रे, करै ग्यान अभ्यास।
दशवैकालिक व्याकरण छंद फुन, सीखै चरण रयण गुरु पास।
धन गणी जीत थांरा शिष्य।
इसी थांरी आण मानै, न करै तिल भर रीस ॥ ध० २ ॥
प्रश्न राणैजी पूछिया रे, खींवसरा मोखजी संग।
जाब सुणी आनन्द लह्यूं रे, सुलभ बोधी पणुं थयुं अंग ॥ ध० ३ ॥
विहार काल्ह होसी कह्यो रे, तब दे छड़ीदार नें साथ।
कहिजे डंडोत मांहरी रे, वेगा पधारज्यो गणीनाथ ॥ ध० ४ ॥
कृपा म्हां पर राखज्यो रे, आपरी कृपा स्यूं भलो जाण।
मोखजी ए शब्द मालुम किया रे, इसो गुणी हिन्दुपति राण ॥ ध० ५ ॥
उपगार उदैपुर करी घणों रे, विचरत पाडनें आय।
पारणो षठ मासी आछनों रे, रम्भा नें करायो गणीराय ॥ ध० ६ ॥
पुर में पारणो करायो पूज जी रे, तिहां षट मासी थई तीन।
जैतां वनां आछ आगार स्यूं रे, हस्तु षट उपर तेरै त्रीन।
धन थांरी सतियां नर में नूर।
कर्म अष्ट हणवा भणी रे, करणी करै करूर ॥ ध० ७ ॥

मोडजी मुनि नें षट मास नों रे, पारणो मोखणूंदै आय।
खूम मुनि षट तेर उपरै रे, करायो जय मघवा मन भाय।
धन गणी थांरा संत तप शूर।
नूर नवले कर्म काटण, ए दियो मिथ्यामत चूर॥ ध० ८॥
श्रीजीद्वार पधारिया रे, तिहां तपसी काकड़ाभूत।
अनोपचंद बे सो अठारा आछनां रे, पारणो करायो अद्भूत।
धन गणी जीत थांरा शिष्य।
इसी थांरी आण मानें, न करै तिल भर रीस॥ ध० ९॥
गोघूंद सैरेनैले थई रे, उतस्या राणपुरजी नाल।
जय मघवा सिरदार गुलाब वारू, ए पांचमी ढाल विशाल॥ ध० १०॥

●

## ढाल : ६

## दोहा

विचरत गणी पधारिया, पाली शहरे ताम।
भंडारी बादरमलजी, किया दर्शण घणे हगाम॥ १॥
सोनारी त्यां श्राविका, तपसण तुलछी नाम।
पैंतीस दिनां में पचखावियो, संथारो जय स्वाम॥ २॥
दृढ़ताई देखी तेहनीं, लोक करै गुणग्राम।
खैरवे पूज पधारिया, सीझ्यो संथारो ताम॥ ३॥
नेत्र रक्षा नें जय गणी, कच्चा गुल दिवराय।
मघवा नें कह्यो हाजरी, सुणावो संतां ने जाय॥ ४॥
कांठे कानी विचरे गणी, घाली घण घट जोत।
पाली पूज पधारिया, करवा धर्म उद्योत॥ ५॥

## ढाल

[ हिंडै हालो रे—ए देशी ]

उगणीसे तेरे चोमासो, कियो पाली सुखकारो रे।
मघवा आदि संत त्रयोदश, श्रमणी चउतीस उदारो रे।
गणी गुण पूरा रे।

ग० तसु शिष्य मघवा बड़, विनयवंत हद सूरा रे। ग०।<br>
ग० त्यांरो सुयश सुण्यां थी, अघ दल ह्वै चकचूरा रे ॥ ग० १ ॥<br>
सती सिरदार गुलाब गणी नीं, सारै सेव सवायो रे।<br>
माता भामा सुत मोती संगे, लियो चरण रयण सुखदायो रे ॥ ग० २ ॥<br>
किण पूछ्यो अज्जा संत किता है, छतीस चवदै उदारो रे।<br>
भलो जोग ए वीर थकां जिम, एक सहस्र पर एक विचारो रे ॥ ग० ३ ॥<br>
चोमासो उतर्‌यां खैरवे आया, थयो सिरदार सती रे कारण तामो रे।<br>
गणपति कांठै विचर ग्राम भिक्षु रै, महोछव कियो तिण ठामो रे ॥ ग० ४ ॥<br>
सुघरी जैतारण पीपाड़ थइ कालू, आया गणी तिवारो रे।<br>
तिहां मघवा नें माता निकली, रह्या सप्तवीस दिन सारो रे ॥ ग० ५ ॥<br>
महर करीनें गणी विराज्या, तिहां ठाणा थया बहु भेला रे।<br>
बार ग्राम री हुँती गोचरी, त्यां थी विहार कियो शुभ वेला रे ॥ ग० ६ ॥<br>
पादु ईड़वै बाजोली थइ, आया लाडणूं धर उछरंगो रे।<br>
सुजानगढ़ रा तार गुणीजन, चोमास बीदासर चंगो रे ॥ ग० ७ ॥<br>
उगणीसे चवदै वरस किन्हो, संत चवदै सूं तायो रे।<br>
सती सिरदार गुलाब सेवा में, वलि मघवा महा मुनिरायो रे ॥ ग० ८ ॥<br>
ग्राम मांढा थी छजमल स्वामी, त्रिया संगे व्रत धारो रे।<br>
सुता केशर अरु बहिनी कुनणा, एक साथ चरण दिल धारो रे ॥ ग० ९ ॥<br>
पनरै वरस तणो लाडणूं, चोमासो सुखकारो रे।<br>
मघवा आदि तंत संत सतरै, श्रमणी पेंतालीस उदारो रे ॥ ग० १० ॥<br>
इक मुनि अज्जा त्रिहुं संगे, दीयो संयम भारो रे।<br>
सोलै सुजानगढ़ चोमासो, मघवा आदि सोलै अणगारो रे ॥ ग० ११ ॥<br>
सतरै वरस चउमास बीदासर, पनरै संत श्रीकारो रे।<br>
सिरदार गुलाब आदि श्रमणी बावन, जाणै खुल्यो केशर नों क्यारो रे ॥ ग० १२ ॥<br>
मिगसर बिद चौथ दिक्षा थइ मोतां री, आया लाडणूं शहर मझारो रे।<br>
हीरालाल भेरूंलाल अर्ज करी, जैपुर पूज पधारो रे ॥ ग० १३ ॥<br>
मघवा स्वाम गणी गुर संगे, सिरदार गुलाब उदारो रे।<br>
अनुक्रमें आया जयनगरे थयो, पट उच्छव श्रीकारो रे ॥ ग० १४ ॥<br>
गुलहजारी तपसी हरीयाणां थी, दर्शण कर सुख पाया रे।<br>
रामनाथ नें चरण गणी दीधो, पछे पाछा बीदासर आया रे ॥ ग० १५ ॥<br>
वृधिचंद दयिता संगजोड़ें, लियो चरण गणी पै धारो रे।<br>
छठी ढाले पंच चउमासा, दाख्यो संक्षेप विस्तारो रे ॥ ग० १६ ॥

## ढाल : ७

### दोहा

अठारै चउमासो लाडणूं, मुनि वीस श्रमणी पेंतालीस ।
मघवा स्वाम सेवा मझे, ह्वै तप जप अधिक जगीस ॥ १ ॥
उत्तमचंद चरण लियो, मा बेटी तिणवार ।
लियो नोदा पारवती चरण, तिरवा भवदधि पार ॥ २ ॥
माघ मास में चैनसुख, फुन गुलाब चुरू थी आय ।
चरण लियो जयवर कनैं, संपती बधत सवाय ॥ ३ ॥
उगणीसै सुजानगढ़, जय आदि सोलै अणगार ।
सिरदार गुलाब आदि दे, च्यार चालीस सुखकार ॥ ४ ॥
रंगरली चउमास करि, लाडणूं बीदासर होय ।
राजलदेसर स्वाम जी, पउधास्या अवलोय ॥ ५ ॥
रतलाम नों ओ आवियो, मयाचंद संग लेय ।
गुलाब बाई संग सैंकड़ा, वंदे हर्ष घणेय ॥ ६ ॥
बड़ बंधव पिण था कनैं, जय गणपति अवलोय ।
काम बोझ छोड़ावियो, मघव कुरब बधास्यो जोय ॥ ७ ॥
रत्नगढ़ बहु थाट कर, चुरू शहर पधार ।
वारूं अमृत देशना, बरसावै जगतार ॥ ८ ॥
बड़ जेठां सेखे काल में, संयम लियो सुविशाल ।
तपसी व्यावच में निपुण, करण हद सार संभाल ॥ ९ ॥

### ढाल

[ म्हांरी सासुजी रे पांच पुत्र कांई दोय देवर दोय जेठ—ए देशी ]

उगणीसै वीसे कियो जी कांई, चुरू गणि चोमास ।
मघवा आदि सोलै मुनि जी कांई, श्रमणी छतीस हुलास जी कांई ।
धन २ तुम जयगणी भला जी कांई, धन थारा शिष्य सुविनीत ।
मघवा नाम महिमा निलो जी कांई, पूर्ण गुरां सूं प्रीत जी कांई ॥ ध० १ ॥
छोटांजी चुरू तणा जी कांई, चरण लियो चित चंग ।
युवराज पद मघवा भणी जी आपै, जय गणपति चित उछरंग जी कांई ॥ ध० २ ॥
भिक्षु लिखत में नाम भारीमालरो जी, तिण ठाम करायो स्वाम ।
नवो लिखत करी विस्तारियो जी, तिण में मघवा रो दिरायो नाम जी कांई ॥ ध० ३ ॥

आसोज विद तेरस दिनें जी कांई, लोक सैंकड़ां वृन्द।
सिरदार गुलाब महासती जी कांई, चिहुं तीर्थ सुखकंद जी कांई ॥ ध० ४ ॥
परम महर कृपा करी जी कांई, मघवा गुण अपरंपार।
कृतज्ञ गणी गुण जाणनें जी दियो, पद युगराज श्रीकार जी कांई।
घन घन मघवा स्वाम नें जी कांई, धन थांरो अवतार ॥ ध० ५ ॥

## छंद

गुण धीर वीर गंभीर गिरवो, जाण युवपद आपियो।
गण भार धारण वृषभ सो, गणी चिहुं तीर्थ रे सिर थापियो।
विनय विवेक सुगुरु नां देख युव नीं, जयगणी परम सुख आवियो।
मघवा भक्त देख जन एम बोलै, अर्क चतुर्थ विरला पावियो ॥ ध० ६ ॥

## ढाल

निज तनु नीं पछेवड़ी जी कांई, मघवा भणी दीध ओढाय
चार तीर्थ आणंद लह्यो जी कांई, थई शासण नींव सवाय जी कांई ॥ ध० ७ ॥
सती गुलाब बन्नां हर्षित थई जी कांई, जाणी महिर जिवार।
जय गणपति पिण इम जाणियो जी, फल्या वालक वाक्य श्रीकार जी कांई ॥ ध० ८ ॥
सम दम खम गुण जाणिया जी कांई, जाण्या चरण करण प्रधान।
विनयवंत भक्त रक्त गुरु आणनें जी इसा, जाण्या गणि पुन्यवान जी कांई ॥ ध० ९ ॥
जयपुर स्यूं आया मुनिपति जी, लघु वय लियो संयम भार।
आमेट स्यूं आय जड़ावजी जी कांई, वड़े चुन्नीलाल व्रत धार जी कांई ॥ ध० १० ॥
रिणी सूं आय मुलतानां लियो जी कांई, चरण रयण सुखकार।
हिवे चउमासो उतर्‍यो जी कांई, विहार करी तिणवार जी कांई ॥ ध० ११ ॥
रतनगढ़ थई आविया जी कांई, सुजानगढ़ अवलोय।
उपाध्याय पद सम सही जी, वड़ बंधव मेलो होय जी कांई ॥ ध० १२ ॥
गणी नें बंधव युव तणो जी कांई, देखी तेज अपार।
लाडणूं आया तिण टाण ही जी कांई, चतुर्भुज आदि[1] निकल्या जिन गण बार जी कांई ॥ ध० १३ ॥

---

१—वार्त्तिका :

कपूरजी[1] जीवोजी[2] चतुर्भुजजी[3] संतोको[4] कस्तुरजी[5] छोगजी छोटा[6] ए छवां ने जिलो थई निकल्या। तिणमें पांच तो नवी दीक्षा लेई पाछा आया। कस्तुर फेर निकल्यो। चतुर्भुज ६ महिनां पेहला दंड लेई आयो, फेर निकल्यो।

## ढाल

भंडारी बादरमलजी विनती जी, सुत दर्श करे करी तिणवार।
मदद करी मुनिपति बात पर, गणी करी जोधाण री त्यार जी कांई ॥ ध० १४ ॥
मुनिपति माता भली जी कांई, हरखु वर हुँशियार।
बैसाख सित छठ चरण लियो जी कांई, तिरवा भवोदधि वार जी कांई ॥ ध० १५ ॥
इकवीसे गणपति कियो जी कांई, चोमास जोधाण मझार।
श्रमणी पैंतीस द्वादश मुनि जी कांई, थयो उद्योत अपार जी कांई ॥ ध० १६ ॥
सहसकरण ईड़वा तणो जी कांई, तजी मात त्रिया संग।
पटलावद रा दुलीचंदजी ही जी कांई, संयम लियो सुरंग जी कांई ॥ ध० १७ ॥
सप्तमी ढाल मघवा स्वाम नों जी कांई, युवपद नों अधिकार।
दोय चोमासा दाखिया जी कांई, चिहुं तीरथ हरख अपार जी कांई ॥ ध० १८ ॥



## ढाल : ८

## दोहा

जोधपुर थी विहार करि, पश्चिम थली पहिछान।
मघवा संग श्रमण्यां बहु, भवि बोधण ऊगो भाण ॥ १ ॥
वाव तणा त्यां वाणिया, गुलाब वाण सुण सुख पाय।
जय पै आय अर्जी करी, ए देव्यां मेलो मुझ पुर मांय ॥ २ ॥
पंचभद्र बालोतरे, महामोछव सप्तम दिन्न।
त्यां टालोकड़ांने ओलखाविया, जय गणपति भिन भिन्न ॥ ३ ॥
सिवाणची उपगार कर, पाछा सुभटपुर आय।
मास रही ने विहार करि, पछै आया रोयट गणिराय ॥ ४ ॥

---

१—वार्त्तिका :

मुनिपति मा री आज्ञा स्यूं दीक्षा लीनी। दादो संघ टुट तिण झगड़ो कियो। तिणरो उपाय भंडारीजी कियो, बैदो मिटायो।

## ढाल

[ सुगरु पिछाणो इण आचारे—ए देशी ]

बाइस को चोमासो गणपति, कीधो पाली शहर जी।
मघवा युवपद संग शिरोमण, सती सिरदार गुलाब पर महर जी।
धन धन जय तुम गुणी शिष्य मघवा, गुरु सेवा नों कोड जी।
छटा देख भवी मन मोहै, जाणै वीर गोयम री जोड़ जी॥ ध० १॥
विविध विनय कर सुगुरु रिझावै, ज्यांरो बाधे जग में तोल जी।
इह भव आनंद जश कीर्ति लहै, पर भव सुख अमोल जी॥ ध० २॥
तिहां दिक्षा आठ थई सतियां नीं, उदैकुंवर गोरख जेंठा कुंवारी जाणजी।
तीजां चुनां हस्तु गोरां वरजू जी, गुरु आज्ञा में आगेवाण जी॥ ध० ३॥
चोमासो उतर्‍यां विचरत विचरत, आया लाडणूं शहर मझार जी।
सरूप शशि गणि स्हामा आया, थयो जबर मेलो तिणवार जी॥ ध० ४॥
वड़ बंधव वय वृद्ध जाणी, तिण सूं नजीक रह्या विशेष जी।
त्यां थी बीदासर शहर पधार्‍या, लघु छोग आयो गुण देख जी॥ ध० ५॥
तिणनें नवी दिक्षा दे मांहिनें लीनों, बाकी रह्या टालोकड़ वाहर जी।
आर्या ने वंदणा करायने दिक्षा देणी, इसा त्याग कराया गणी सुविचारजी॥ ध० ६॥
जेठ विद हुकमचंद ऋधु ने, दिक्षा दीधी तिणवार जी।
तिण टाणै उदैचंद तपसी वर पचख्यो, जाव जीव संथार जी॥ ध० ७॥
दर्शण देवा गणि लाडणूं पधार्‍या, चढ़ाय परिणाम तिणवार जी।
मघवा संग सिरदार गुलाब श्रमणी, सीझ्यो पेंसठ दिन में संथार जी॥ ध० ८॥
सतरै मुनि स्यूं चोमास बीदासर, उगणीसै तेवीस जी।
मघवा उद्यम ज्ञान ध्यान नों करता, सती सिरदार गुलाव आदि पेंतालीस जी॥ ध० ९॥
तिहां तप जप उद्यम हुवो अधिकों, सत्यां कीधो आण हुलास जी।
पछै चोखलै विचर वरस चोविसै, सुजाणगढ़ चउमास जी॥ ध० १०॥
मेहताव नें सिरदारां श्रमणी, चुरू थी वेहुँ आय जी।
उज्जल मन स्यूं चारित्र लीधो, तारी श्री गणिराय जी॥ ध० ११॥
चोमासो उतरियां बीदासर गामें, लाडणूं वड़ बंधव पै आय जी।
चित्त समाध उपजाई वहुली, सरस समय रस पाय जी॥ ध० १२॥
शेषे काल मांहें पिण वहुली, दिक्षा थई आण हुलास जी।
लाडणूं रा झूमां अनें सिणगारां, टमकोर आडसर नां तास जी॥ ध० १३॥
अति हठ स्यूं यां वालक वय में, पवर सरावगी जात जी।
भूरां कुंवारी लाडणूं रा सगाई छोड़, संयम लियो माख्यात जी॥ ध० १४॥

मांगोतर तब झगड़ो कीधो, भंडारी मदद करी सवाय जी ।
चोमासा री अर्ज करी तब, ग्रीष्म ऋतु पधास्या गणिराय जी ॥ ध० १५ ॥
उगणीसै पंचवीसै चोमासो, जोधाणा नगर मझार जी ।
मघवा आदि संत द्वादश वर, श्रमणी गुणचालिस तिवार जी ॥ ध० १६ ॥
श्रावण विद आठम जय दीधो, जुहार भोप भणी संयम भार जी ।
बहु उच्छव सूं घणै हगामें, थयो उद्योत अपार जी ॥ ध० १७ ॥
तप जप उद्यम थयो अधिको, हिव उतस्यां चोमास जी ।
पाछा लाडणूं शहर पधास्या, आठमीं ढाल चोमास जी ॥ ध० १८ ॥

●

## ढाल : ६

### दोहा

हिवै चोखलै विचर गणि, द्वितीय बैसाख गणिराज ।
कारण सुण बन्नां जी तणे, आया सुधारण काज ॥ १ ॥
विविध उपदेश सुणावियो, सरूप शशि पिण संग ।
मघवा स्वाम पिण मात नें, देता साज सुरंग ॥ २ ॥
सिरदार सती गुलाब पिण, देती साज उदार ।
सती गुण नीं गाथा जोड़ नें, सम्भलाई तिणवार ॥ ३ ॥
आलोयण निन्दन करी, कियो तेरस सागारी संथार ।
विद चउदस पाछली रात रा, सीझ्यो अणसण पौर इग्यार ॥ ४ ॥
जाझी साडी सतरा वरस नों, सती पाल्यो संयम भार ।
तप जप लाभ लेई करी, कींवो खेवो पार ॥ ५ ॥
जेठ सहोदर गणि तणो, सरूप शशि तिणवार ।
आयो जेठ कृष्ण तिथ चौथ नें, सागारी चार याम संथार ॥ ६ ॥
उपाध्याय सम अति जबर, गणी सहोदर सुखदाय ।
लघु बंधव साझ दियो घणो, चरम महोछव लाडणूं मांय ॥ ७ ॥

### ढाल

[ इण सरवरिया री पाल उभा दोय रावळा हो लाल उभा दोय रावळा—ए देशी ]

वावीस को चोमास, बीदासर गणि कियो हो लाल ।
बीदासर गणि कियो ।

मघवा आदि संत सोल, सती सिरदार गुलाबां यश लियो हो लाल।
गुलाबां यश लियो ॥ १ ॥

प्रभात शास्त्र व्याख्यान, युवपद दिरावता हो लाल। यु०।
हेतु दृष्टान्त अनेक, सुण भवि हुलसावता हो लाल ॥ सु० २ ॥

हिवै मालव थी आया मयाचंद, त्रिया संग व्रत लियो हो लाल। त्रि०।
लाडणूं री दादी पोती दोय, राजां मखतुलां नें चरण दियो हो लाल ॥ रा० ३ ॥

भरतार भणी यां छोड़, सदांजी संयम लियो हो लाल। स०।
चांदांजी तज भरतार, संयम ले सुख कियो हो लाल ॥ सं० ४ ॥

तीजां विदामां जैतां जाण, राजलदेसर ना सही हो लाल। रा०।
हद जय गणी रे हाथ, चरण चित उमही हो लाल ॥ च० ५ ॥

चोमासो उतर्‌यां शेषे काल, रामसुख नें दिक्षा देई करी हो लाल। रा०।
जाति श्रावगी बाकलीवाल, सूरता चित धरी हो लाल ॥ सू० ६ ॥

नानूं वरजू आ जाण, बड़ी किस्तुरां सती हो लाल। व०।
चरण दियो जय स्वाम, ताम अधिकी रती हो लाल ॥ ता० ७ ॥

ग्राम ग्राम में हगाम, स्वाम कर नें फिरी हो लाल। स्वा०।
सप्त वीस को चोमास, लाडणूं कृपा करी हो लाल ॥ ला० ८ ॥

युवपद आदि संत सु सोल, समणी पचास सेवा सजै हो लाल। स०।
सिरदार गुलाव प्रमुख भक्त, भज दुःकृत तजै हो लाल ॥ भ० ९ ॥

तिण चोमासे मांहि, तप बहुला थया हो लाल। त०।
पनरै पचरंगी हुई साथ, वायां में थोकड़ा बहु भया हो लाल ॥ वा० १० ॥

उतर्‌यां हिवै चोमास, सुजानगढ़ आविया हो लाल। सु०।
त्यां थी आया बीदासर शहर, श्रमण श्रमण्यां संग ल्याविया हो लाल ॥ श्र० ११ ॥

सिरदार सती तनु मांहि, कारण उपनों सही हो लाल। का०।
शक्ति घटी अधिकाय, अन्न नीं रुचि नहीं हो लाल ॥ अ० १२ ॥

पोह बिद एकम तांई, अल्प सो अन्न लियो हो लाल। अ०।
पछे अन्न न लीधो कोय, सती मन दृढ़ कियो हो लाल ॥ स० १३ ॥

आलोयण विध विध स्वाम, कही ते सरवियै हो लाल। क०।
सावचेत थई स्वमुख, मिथ्या दुःकृत दियै हो लाल ॥ मि० १४ ॥

सुद चोथ सागारी संथार, रात्रि सत्यां पचखावियो हो लाल। रा०।
आठम सीझ्यो संथार, संक्षेप विस्तार वखाणियो हो लाल ॥ स० १५ ॥

## कलश

पवित्रणी सम आर पंचम, प्रगट सिरदारां सती।
जय आण आराधी अधिक साधी, सूरवीर चढ़ती रती।
अन्न पान नें अरु वस्त्र पात्र, रोगी बाल वृद्ध सुखदायिका।
वीर रै जिम बाल चन्दन, तिम पूज मुख आगै साहिका ॥ १६ ॥
सिरदारां नों जिम कुर्व हुंतो, गुलाब नें गणी आपियो।
सार संभाल करण सत्यां री, महर करि गणी स्थापियो।
इसा गुण जय जाण गिरवा, आगम दृष्टि सूं अति भला।
तसु शिष्य शिष्यणी आण मानै, ज्ञान गुण शोभै निला ॥ १७ ॥

## ढाल

जाणी गहर गंभीर, सिरदारां नों काम भोलावियो हो लाल। सि०।
विनयवंत आज्ञा पर दृष्ट क, कुर्व वधावियो हो लाल ॥ कु० १८ ॥
गुरु रीझायां तोल क, अधिको वाधसी हो लाल। अ०।
इह भव परम आणंद, मुक्त पद साधसी हो लाल ॥ मु० १९ ॥
बीदासर स्यूं करी विहार, सुजानगढ़ आविया हो लाल। सु०।
दीर्घ छोग हंसराज, निकल दुःख पाविया हो लाल ॥ नि० २० ॥
गण बारै निकल्या कर ताण, सप्त पोहर आसरे बाहिर रह्या हो लाल। स०।
पाछा पगां पड़िया खमाय, आया दंड आरे कर सही हो लाल ॥ आ० २१ ॥

## ढाल

ए लिखत[1] लिखी तिणवार, मुख स्यूं वली इम कही हो लाल। मु०।
छोरु कुछोरु होय, माइत कुमाइत नहीं हो लाल ॥ मा० २२ ॥
ए ओखाणो आप, साचो कीयो सही हो लाल। सा०।
आख्या दोय चोमास, नवमीं ढाले कही हो लाल ॥ न० २३ ॥

---

१—नीचे दिया हुआ लिखत :

आगां थी बोल आश्री आचार्य सूं खांच करणै रा जावजीव त्याग छे। मघराजजी महाराज फुरमावै सो हिये वैसाय लेणी। साधपणा ज्यूं ए त्याग छै। संवत् १९२७ रा चैत विद ११ लिखंतु छोग। उपर लिख्यो ते सही।

## ढाल : १०

### दोहा

लाला भैरूंलालजी, अर्ज करी बहु आय।
जयपुर पूज पधारिये, देवो दर्श सोच्छाह ॥ १ ॥
मानी विनती गणि तदा, जयपुर पधारै ताम।
डीडवाणै जोबनेर थई करी, संग परवरिया मघवा स्वाम ॥ २ ॥
भूठवाड़े थई आया बाग में, दर्शण किया हीरालाल।
साथे भेटणो ल्याविया, बालक गणेशमाल ॥ ३ ॥

### ढाल

[ सिंहल नृप कहे चंद नें राजंद मोरा सुत लाडकड़ा ऊठ हो—ए देशी ]

उगणीसै अठवीस में गुणीजन, युवपद आदि श्रमण पणवीस हो।
चोमासो जय नगरे थयो गु०, श्रमण्यां गुलाब आदि छतीस हो।
सखर शिरोमणी तेज दिनोमणी शोभतो, गणिंद मोरा।
जय शिष्यजवर जयकार हो ॥ १ ॥
ज्ञान ध्यान उद्यम घणो गणिंद म्हारा, वेहुं टंक देत व्याख्यान हो।
हाजरी बांचण विचार में ग०, सुगुरु सेव घणा सावधान हो।
गुणीजन प्यारो ओतो सुयश नों क्यारो, मोरा स्वाम जी गणिंद वारूं।
जय शिष्य सुयश रसाल हो ॥ २ ॥
तिण चोमास हुवो घणो ग०, धर्म तणो उपगार हो।
नन्दरामजी डेगाणै तणा मुणिंद मोरा, लियो जय कर संयम भार हो ॥ गु० ३ ॥
जीउं वीरां थली देश सूं आय नें मु०, जय पै लियो संयम भार हो।
मोहनबाड़ी दिक्षा थई मु०, मोच्छव मंडिया अपार हो।
पुन्य नों पूरो ओतो सत्य नों शूरो मोरा स्वामजी, मुणिंद मोरा।
सुरगिर जिम सिरमोड़ हो ॥ ४ ॥
वासी जयपुर शहर नीं ग०, जड़ावजी संयम लियो जाम हो।
वलि लिछमा सुजानगढ़ नीं ग०, संयम दे सूंपी गुलाब नें स्वाम हो ॥ पु० ५ ॥
जोरजी वासी इन्दोर नों ग०, हीरांजी सिरदारगढ़ सूं आय हो।
मृगसिर माणकचंदजी वाग में मु०, इक दिन संयम दिराय हो ॥ पु० ६ ॥

सेठ बखतावरमल सुत अछै ग०, अनंतराम दीवाण नों ताहि हो।
तसु पुत्र चल्यां मोह फंद में पड़्यो मु०, गणी दर्श दियां सुख थाय हो ॥ पु० ७ ॥
एक मास सिरदारमल बाग में ग०, एक मास घाट श्रीकार हो।
एक मास सेठ हवेली मझै मु०, जय सुयश में बहु विस्तार हो ॥ पु० ८ ॥
माह सुद दशम नें दिनै ग०, छब्रील मात दोलां संग हो।
बहु मोच्छव गोविंदराम बाग में मु०, दिक्षा थई बहु उच्छरंग हो।
प्रबल प्रतापी ओ तो जग जश व्यापी मोरा स्वामजी, गणिंद म्हारा।
सम्यक्त चरण दातार हो ॥ ९ ॥

विहार करी जयपुर थकी ग०, जोबनेर थई कुचामण आय हो।
मुझ ताऊ लाला लिछ्मणदासजीमु०, हुंता गणी सेवा रे मांय हो।
मिथ्यामत चूरो ओ तो भान ज्यूं सूरो म्हारो स्वामजी, गणिंद म्हारा।
कल्पतरु शिव देन हो ॥ १० ॥

लिछ्मणदास लाला भणी ग०, वारूं जय वच एम वदंत हो।
दिक्षा दियै माणकलाल नें मु०, तो संत हुवै मतिवंत हो ॥ मि० ११ ॥
तब लाला जय स्वाम सूं ग०, अर्ज करी तिणवार हो।
बोझ भार तणो हद काम छै मु०, तब जय कहै वच श्रीकारहो ॥ मि० १२ ॥
रजुहरणो खांधै करी लालाजी, चालणी आवै जगीश हो।
लारै चाहिजै मघवा तणै लालाजी, भार लायक ह्वैको शिष्य हो।
सरूप में सूरो ओ तो पुन्य में पूरो, ए तो समदम सूरो नंद तांहरो।
लालाजी अनुमत दीजै जरूर हो ॥ १३ ॥

लिछ्मणदास लाला भणै ग०, जो एहना हुवै परिणाम हो।
तो आज्ञा हूं देऊं सही मु०, आगम दृष्टि घणा जयस्वाम हो ॥ स० १४ ॥
नांवा में आज्ञा देई करी ग०, लाला पाछा गया तिवार हो।
डीडवाणै थई आया वाकल्यै ग०, बिंदोरी निकली जिवार हो ॥ स० १५ ॥
लाडणूं सूं दिक्षा मोच्छव करी ग०, पालखी में बैसी नगी निसाण हो।
पीरांजी कनैं जयगणी पचखावियो मु०, मघवा युवपद बहु मंडाण हो।
मिथ्यामत चूरो ए तो भान ज्यूं भूरो मोरा स्वामजी, मुणिन्द मोरा।
मुनियां छत्र महाराज हो ॥ १६ ॥

ठाकुर साहमा आविया ग०, दिक्षा दे आया लाडणूं मांय हो।
पछै फोजमल चारित्र लियो मु०, कनयालाल तिरिया तज तायहो ॥ मु० १७ ॥
दशमीं ढाल विषै कह्यो ग०, अठाईसा नों अधिकार हो।
गुरु संग मघवा विचरता मु०, तारण भवि नर नार हो ॥ मु० १८ ॥

## ढाल : ११

### दोहा

गुणतीसै बीदासर कियो, गणि युवपद संत उगणीस।
गुलाबकुंवर सति आदि दे, सारै सेव चालीस ॥ १ ॥
उदैराम भियाणी तणो, त्रिया संग व्रत लीध।
वृद्ध वय अति विचार नें, जय गणि वचनामृत पीध ॥ २ ॥
शेषेकाल चिमनां बगतु लियो, गुलां चोथां रीणी री जाण।
लाडणूं री छगनां भली, संयम लियो सुजाण ॥ ३ ॥
जेठ आषाढ़ बीदासरै, रह्यो गणि रै कारण विसवावीस।
तीसै चोमासो वलि थयो, संत सोलै सतियां गुणचालीस ॥ ४ ॥
शेषेकाल नेमीचंद जोतराम नें, दिक्षा दी बीदाण मझार।
ईसरदासजी मुखां भणी, दिक्षा दे कियो विहार ॥ ५ ॥

### ढाल

[ सोई रे सयाणा अवसर साधै—ए देशी ]

इकतीसै सुजाणगढ़ चउमासो, अठारा संत युवपद गणी पासो।
गुलावकुंवर आदि श्रमणी जगीस, तप जप सेव सु सारै जगीस ॥
धन धन जय शिष्य मघवा स्वामी, त्यांरो सुयश सुणो भवियण सुखकामी ॥ १ ॥
आचारंग उतराध्ययन कंठ धरता, दशवैकालिक आवश्यक गुणता।
व्याकरण छंद षट भाषा रा जाण, इसड़ा पंडित मघवा महिराण ॥ ध० २ ॥
मघवा बहिन सहोदर सूरी, सती गुलाब ज्ञानादिक पूरी।
मुख आगै वांचण लिखण हुँशियारी, सार संभाल चिहुं तीर्थ हितकारी ॥ ध० ३ ॥
कुनणां सिरदारां, ब्राह्मीनीं कुनणा खाटूनीं तीजां गुणकारां।
जोधाणै नां उदैकुंवर सु आय, बीकाणै रा सुन्दर ने चरण दियो ताय ॥ ध० ४ ॥
लाडणूं चोमासो कियो बतीसै, सेवा सारै संत उगणीसै।
मघवा विनयवंत गुरु हद शिष्य, गुलाब प्रमुख श्रमणी चालीस ॥ ध० ५ ॥
पंचभद्र नीं कसुंबां बाई भाई बींजराज, सगाई तज आयो व्रत लेवा काज।
जय कर लीधो संयम भारो, नवैशहर नीं किस्तुरां धारो ॥ ध० ६ ॥
वृद्ध वय जोग त्रियो गुण गणी जाणी, चोमासो तेतीस को तिमरिज ठाणी।
मघवा आदि सेव में संत उगणीस, गुलाब प्रमुख श्रमणी इकावन जगीस ॥ ध० ७ ॥

सुरगढ़ नों हुकमचंद व्रत लियो तास, बीदासर आया गणी उतर्या चउमास ।
लाडणूं हस्तु कारण तनु मांहीं, दर्श दिया काल कीयो ताहि ॥ ध० ८ ॥
कारण जोगसूं लाडणूं चोमासो चोतीसै, गणि युवपद आदि संत बावीस ।
गुलाब प्रमुख श्रमण्यां छपन्न, क्रिया तप जप करता छै तन्न ॥ ध० ९ ॥
दोलतराम त्रिये पुत्र तज व्रत लीवो, शेषेकाल बगतावर चरण रस पीवो ।
अगरवाला देवीचंद प्रेमां जाण, भियाणी रा रामूं गणि पै चरण लियो आण ॥ध० १०॥
पैंतीसे चोमासो बीदासर गण इंदा, पनरै मुनि युवपद गुण वृन्दा ।
सतियां तैंयालिस गुलाब सुखकंदा, सारै सेव लेण मुक्ति आनंदा ॥ ध० ११ ॥
चांदारूण थी रामचंदजी आयो, सगाई छांड लिया व्रत उमायो ।
देशनोक रा भूरा व्रत लियो तास, भियाणी रा सरजा चरण लियो आण हुलास ॥ध० १२॥
बीदासर ना छोगजी व्रत गणी पास, तज सुत बहु आण हुलास ।
जयकुंवर सुरवाल री जाणी, जय पै चरण लियो मति सयाणी ॥ ध० १३ ॥
जय गणी चढ़तो तेज पंडूर, वलि मघवा युवपद नवले नूर ।
ग्यारमीं ढाल चोमासा कह्या सात, ग्रन्थ बधंतो अल्प रची वात ॥ ध० १४ ॥

●

## ढाल : १२

## दोहा

वृद्ध वय जोग बीदासरै, छतीसै मुनि वीस ।
सती गुलाब सेवा मझै, सतियां द्व चालीस ॥ १ ॥
श्रावण में लीयो चरण, छोटांजी सुविचार ।
विहार करी बीदासर थकी, गगी चोखलै विचर तिवार ॥ २ ॥
जयपुर केरी विनती, करी लाला भैरूंलाल ।
कृपा करी पूज पधारिया, ले संत सत्यां गुणमाल ॥ ३ ॥
मगदू देवरिया तणी, जाति मेसरी जाण ।
बहु मोच्छव दिक्षा दे करी, आया जयनगरे जबर मंडाण ॥ ४ ॥

## ढाल

[ लालहजारी रो जामो विराजे चढ़वा तुरंगी घोड़ा रे—ए देशी ]

उगणीसे संतीसे गणपति, जयनगरे चोमासो रे ।
युवपद आदि वीस श्रमण सेवा में, सु सती गुलाब प्रमुख छयाल हुलासो रे ।

धन धन जय गणपति जयवंता, तुम शिष्य मघवा नीका रे।
ज्ञान ध्यान लहलीन रहे नित्य, दिनमणी तेज ज्यूं तीखा रे॥ ध० १॥
व्याख्यान वाण हेतु दृष्टान्त करी, मघवा मृगपति सम गुंजै रे।
भवि चात्रक वाण सुण प्रतिबूझै, पाखंड अज्जा सुण धुजै रे॥ ध० २॥
गणी दर्शन नें जन हजारां, देश देशनां वृन्दो रे।
शिवकरण त्यांरी जात मेसरी, दियो चरण रयण गण इन्दो रे॥ ध० ३॥
आमेट नें कुवाथल नी किस्तुरां, चरण लियो युवपद हाथो रे।
हंसराज सिरदार भणी, दियो चरण बिहूं भणी साथो रे॥ ध० ४॥
शेषे काल में मघवा युवपद, बाहिर भूम पधारत ताह्यो रे।
तिण अवसर ऋद्धसागर संवेगी, चरचा करण नें आयो रे॥ ध० ५॥
सम्यक्त नां आचार केतला, तिण पूछ्यो इम वायो रे।
युवपद कहै अठ आचार है, निःशंकतादिक फुरमायो रे॥ ध० ६॥
वली कह्यो एहनों अर्थ बतावो, जब जूदो जूदो अर्थ बतायो रे।
स्वामीवच्छलनोंअर्थ कह्योजब बोल्यो, स्वामी वच्छल सूं पुष्ट सम्यक्त थायो रे॥ ध० ७॥
वच्छल नाम स्वामी वच्छल नोंनहीं छै, युवपद इम फुरमायो रे।
वच्छल नों जो ए अर्थ करो तो, छठे गुणठाणे वच्छल ए किम थायो रे॥ ध० ८॥
पांचमां गुण थी तो छठा री, सम्यक्त पुष्ट घणी थायो रे।
स्वामी वच्छल तो ते नहीं करता, त्यांरे सम्यक्त पुष्ट किम आयो रे॥ ध० ९॥
वले कह्यो टीका मांहें दिखावो, स्वामी वच्छल अर्थ न कियो तायो रे।
जीतफतै हुई मघवा नीं, संवेगी कष्ट घणो थायो रे॥ ध० १०॥
छोगजी हरषूजी निकल थली में आया, भाई सूं मिल फिर संयम पचखायो रे।
जय जाव सुणी नें न्यारा हुआ जब, खंड्यां रो खाको खिडायो रे॥ ध० ११॥
इसा हा जबर जीत जयवंता, त्यांरा अदिठचक्र चलायो रे।
इहां पधार्‍यां उपगार होसी, विनती थली नीं इम आयो रे॥ ध० १२॥
जब थली जावा री त्यारी कीधी, वैसाख सुद में गणीरायो रे।
भैंरुंलाल आदि श्रावकां अर्ज कीधी, ए ऋतु अति कठिन कहवायो रे॥ ध० १३॥
मानी वात तब श्रावकां केरी, द्वितीय चोमास वली ठायो रे।
वखाण वाण हेतु दृष्टान्त करी, युवपद वाण अमृत बरसायो रे॥ ध० १४॥
श्रावण सुद पुनम लालाजी नें, ऊंचा चढ़ दर्शन दिया गणीरायो रे।
विविध उपदेश दियो जब गणपति, त्याग वैराग बहु करायो रे॥ ध० १५॥
काल कियो लालाजी रात रा, प्रात हुवां निज पगले नायो रे।
सिरदारमल लूणिया री जायगां में, पधार्‍या गणीरायो रे॥ ध० १६॥

अन्न अरुचि दस्त रो कारण, तो पिण सूरवीर अधिकायो रे।
पंच ढाल आरावन सुण दिये मिथ्या दुःकृत, छठ पाछा आया हवेली मांह्यो रे ॥घ० १७॥
दशम दिन बैठा करी गणी नें, युवपद अर्ज करी तिणवारो रे।
मुरजी हुवै तो संथारो करावां, तब भरीयो हुँकारो रे ॥ घ० १८ ॥
संथारो सुण दर्शण करवा, जन हजारां आयो रे।
केई कहै सूर्य जिन मग में, साख्यात ईश्वर कहवायो रे ॥ घ० १९ ॥
शरणा गाहा सुणावत सुणावत, भठ प्रदेश खंच्या तिणवारो रे।
बारस आंथण अणसण सीझ्यों, दोहरी लागी तीर्थ च्यारो रे ॥ घ० २० ॥
रुपिया हजारां लौकिक खातै, चरम मोच्छव में लगाया रे।
हय गय पलटण नगी निसाण, रुपियां री उछाल बजार रै मांह्यों रे ॥ घ० २१ ॥
दूजै दिन उपवासज कीधा, संत सत्यां बहु ताह्यो रे।
बारमी ढाले संक्षेप वर्णव, जय सुयश सूं अधिक जणायो रे ॥ घ० २२ ॥
इसा सुगुरुता युवपद भगता, थेट तांई पार पहुँचाया रे।
तीस वर्ष लगोलगी सेवा, विनय भक्ति करी अधिक पद पाया रे ॥ घ० २३ ॥

## छंद

जिन मग पाज सु जाज जय गणी, तारीया भवि गुण निला।
सारण वारण कुमति निवारण, प्रबन्ध बांध्या अति भला ॥
लिखन वांचन फुन करत देशन, जोडण गणी उद्यमी घणा।
पट थाप मघवा आप सहु सुख, गणीराज स्वर्ग सिधावणा ॥

●

## ढाल : १३

## दोहा

हिव भाद्रवा सुदि बीज नें, मघवा गणी महिराण।
शुभ महुरत तख्त विराजिया, जाणै उदयाचल पर भाण ॥ १ ॥
मघवा गुण अपरंपर, अकथ कथा कहिवाय।
गुणवंत नां गुण गावतां, कर्मां री कोड़ खपाय ॥ २ ॥

## ढाल

[ गादी वीर जिणेश्वर गहरा भिक्षु मग अधिकारी—ए देशी ]

उगणीसै अड़तीस भाद्रवै, शुक्ल बीज सुखकारी ।
शुभ महुरत शुभ लग्न घड़ी वर, जयनगरे जशधारी जी ॥
महाराजा थांरी पाट उच्छव छिव भारी ।
च्यार तीर्थ हद थाट मुख आगल, जाणै शोभै केशर नीं क्यारीजी ॥
महाराजा थांरी पाट उच्छव छिव भारी ॥ १ ॥
जय जय नंदा जय जय भद्दा, जय विजय तुम होयज्यो ।
कर्म शत्रु नें जीत मित्र वर्ग नीं, रक्षा रुड़ी कीज्यो जी ॥ म० २ ॥
इत्यादिक मंगलिक शब्द स्तवनां, गणी गुणां री ढालां ।
गुलाब सती संत फुन गृहस्थ नवी, रचि गावत गुणमाला जी ॥
महाराजा थांरी दिन दिन अतिशय बधज्यो ।
आप वड़ शाखा विस्तरज्योजी महाराजा, थे तो बहु तारी अनै आप तरीज्यो ॥
आप अविचल सुख चित धरज्यो जी, महाराजा थे तो शिव वधु वेगी वरज्यो ॥ ३ ॥
तिणहिज दिन गणी गोचरी पधारया, असन विविध ल्यावंतो ।
घर आंगण गणीराज देख नें, भवि चित अति हुलसंतो जी ॥ म० ४ ॥
गणपति भगनी सहोदरी सूरी, गुलाबकुंवर पुन्यवंती ।
पवित्रणी जिम पूज मुख आगल, ज्ञान ध्यान दीपंती जी ॥ म० ५ ॥
अतिशयधारी गण सिणगारी, ज्यांरी भाग्य दशा अति भारी ।
पट अछव दिन श्रमण दिक्षा थई, आई अचिंती भेट तिवारीजी ॥ म० ६ ॥
आचार्य नी अष्ट संपदा ओपै, वहु श्रुत ओपम सारी ।
वाणी अमृत घन सम गुंजे आपरी, मुद्रा पेखत लागै प्यारी जी ॥ म० ७ ॥
लोक जाणता जय गणी जेहवा, होणा दुःक्करकारी ।
देख छटा मघवा जन बोलै, आ माया अपरंपारी जी ॥
महाराजा थांरो सफल थयो अवतारी ।
हे गुण दरियो भरियो वर ज्ञाने, वले योग मुद्रा मनोहारी जी ॥
महाराजा थांरी भाग्य दशा अति भारी ॥ ८ ॥
तज सर्व दूषण विद्या नों भूषण, सरस्वती कंठे त्यारी ।
आदेज वयण सरस पीयूष रस, यश परिमल घर सारी जी ॥ म० ९ ॥
जोधाणा थी भंडारी वादरमल, दर्श करी सुख पावै ।
वले अनेक गामां ना देख कहै जन, स्वामी आप तुले कुण आवै जी ॥ म० १० ॥

झलाय ठाकुर नाहरसिंघजी, वाण सुणी सुख पायो ।
राज मार्ग यांने कहे इसा संत, इण इला पर नांयो जी ॥ म० ११ ॥
संत सत्यां नीं संपद सनूरी, संत इकोतर उदारी ।
बे सय पंच समणी वर नीकी, गणी आणा में हुंशियारी जी ॥ म० १२ ॥
सुजानगढ़ नीं जाति बेगवाणी, लिछमां जोधां जाणी ।
मां बेटी विहुं संयम लीधो, प्रथम सिष्यणी हुई स्याणी जी ॥ म० १३ ॥
चांदमलजी जयपुर वासी, जाति पोरवाल जाणी ।
गणपति पासे कार्ति मास लीयो, चरण हर्ष मन आणी जी ॥ म० १४ ॥
ढाल भली ए तीन ने दसमीं, पट उच्छव विस्तारी ।
पाट वीराज उपगार कस्यो ते, हिव सुणजो भविक नरनारी ॥ म० १५ ॥

●

## ढाल : १४

### दोहा

हिव चोमासो उतस्यां, विहार करी गणिराय ।
सिरदारमलजी रा बाग में, तिहां कारण जोग रह्या ताय ॥ १ ॥
दर्शण करवा संत सती, आया धरी आणंद ।
छटा देख हरषी रह्या, जेम चकोरा चंद ॥ २ ॥
सती गुलाब पिण तिहां रह्या, बड़ी सत्यां रे साथ ।
तीजां वक्राणी तणा तिहां, आय चरण लियो विख्यात ॥ ३ ॥
पाछा जयपुर पधारिया, विकस्या तीर्थ च्यार ।
उपचार कियां कारण मिट्यो, साता सर्व प्रकार ॥ ४ ॥
पंजाब नों एक सेठ ते, आवी पूछै एम ।
भीखणजी किसा बोध मैं, बुद्ध बोधी कह्यां हुवो हेम ॥ ५ ॥
वलि पूछा रा जाब सुण, रूंम रूंम विगसाय ।
अर्ज करै संता भणी, मेलो पंजाब रै मांय ॥ ६ ॥
सुरत थी तिहां आवियो, नगीनादासजी सेठ ।
दर्शण कर विगसत कहै, बीजा मत इण हेठ ॥ ७ ॥
दुकानदास्यां सर्व ही, मांड राखी है सोय ।
आप जिसो इण भरते में, आज न दीसै कोय ॥ ८ ॥

जाझा झंड जमाय नें, चैत मास करि विहार।
भूठवाड़े जोबनेर थइ, आया बोरावड़ शहर मझार॥ ९॥
बोरावड़ केइ दिन रही, आया डीडवाणै अवलोय।
कृपा करी थली देश पर, आया तारण भवियण लोय॥ १०॥

## ढाल

[ म्हारा ज्ञानी गुर इम कह्यो तूं न्यारो विचरण जाय—ए देशी ]

उगणीसे गुणचालीसे चोमासो, बीदासर सुखकार।
सोल संत सती गुलाव सेवा में, अज्जा छतीस उदार॥
सुगणा गणी गुण रयण भंडार, गणी गुण रयण भंडार।
ज्यांरो नाम लियां निस्तार, ज्यांरो सुयश सुणो नरनार।
सुगणा मघवा जश गुण सुणिये॥ १॥
चोमासो उतरियां विहार सुखे सुखे, आप कियो गणिराय।
देश प्रदेशे संत सत्यां बहु, दर्शन कर सुख पाय॥ सु० २॥
राजलदेसर रतनगढ़ थई, आया सिरदारशहर।
श्रमण सत्यां नां वृन्द हगामें, दर्शण दिया गणि कर महर॥ सु० ३॥
खंड्यांरी वात देखी नें जन त्यां, सहु उतर गयो मन ताहि।
पूज आयां कर दर्शण प्रश्न पूछी, करण गुरधारणा हुंती मन मांय॥ सु० ४॥
भरत बाहुवलि महाकाव्य ते, व्याख्यान स्वमुख आप।
जन श्रवण कटोरा भर भर हरखे, जिम इतली चुप चाप॥ सु० ५॥
पंच ववहार नें विविध समय नां, न्याय निरणे अवलोय।
कहै इह भव मांहे वस्तु अपूरव, दीठी सुणी नहीं कोय॥ सु० ६॥
प्राक्रम अतिशय संपद देखी नें, सांभल नें वलि वाण।
प्रश्न पूछ्यां रो जाव तुरत ही, सुण सुण हर्षे असमान॥ सु० ७॥
गुलाव सती नीं पिण देशन सुण, देखी नें आचार गोचार।
नीत निपुण गुण पूरण गणपति, देखी नें हरप अपार॥ सु० ८॥
मघवा गणपति देखी ने जन, हुलसत हिवड़ै होय।
कै दर्शण देखी कै प्रश्न पूछी, करी गुरधारणा वहुलोय॥ सु० ९॥
श्री श्रीमाल जाति पांचोड़ी नां, कामेती मूलचंद।
त्रिय पन्नांजी नें शिवराज सुत कन्या, सिरैकुंवर गुणवृन्द॥

सुगणा गणपति गुण भंडार, गणपति गुण भंडार।
ए तो ज्ञान चरण दातार, ज्यांने आराध्यां शिव त्यार।
सुगणा गणपति गुण भंडार ॥ १० ॥

ए च्यारां नें गणपति दिक्षा, दीधी एकण साथ।
बहु मोच्छव मोटै मंडाणे, सूंपी गुलाव भणी गणिनाय ॥ सु० ११ ॥
माघ मास में चुरू करायो, मर्याद मोच्छव सुखकार।
बखतगढ़ नाथू नें गणपति, दियो चरण तिरण भव वार ॥ सु० १२ ॥
रिणी राजगढ़ थई पधार्‍या, गुलाव सती पिण संग।
खंड्यां रा श्रावक केई समझ्या, गुरधारण करी उमंग ॥ सु० १३ ॥
हरियाणा नां लोक सैंकड़ा, आया धरी उमंग।
गणपति नीं मुरजी थी पूरण, जाणो न हुवो किण ही प्रसंग ॥ सु० १४ ॥
चूरू राजगढ़ फतेहपुर थई, रत्नगढ़ राजलदेस।
बीदासर केई दिन विराज्या, जावा रो मन मुरधर देश विशेप ॥ सु० १५ ॥
ग्रीष्म ऋतु करी जाणो न हुवो, लाडणूं दर्शण दे तास।
रत्नगढ़ में बहुजन अरजी करतां, फुरमायो चूरू चोमास ॥ सु० १६ ॥
चालीसै चोमासो चुरू, सेवा में संत उगणीस।
गुलाब प्रमुख श्रमणी इकचालिस, करती तप जप अधिक जगीस ॥ सु० १७ ॥
मास खमणादिक तप बहु हुवो, घणो थयो धर्म उद्योत।
तिहां जम्मड़ मोतीजी दिक्षा लीधी, तिरवा भव जल पोत ॥ सु० १८ ॥
सती गुलाब तणे थयो कारण, ते थी तनु थयो खीन।
विहार करी रामगढ़ आया, पिण ज्ञान ध्यान लयलीन ॥ सु० १९ ॥
बीकानेर रा देश विषे तदा, थो अमराव राजा रे विरोध।
तिण कारण गणी रामगढ़ विराज्या, बावीस रात्रि प्रबोध ॥ सु० २० ॥
विहार करी रतनगढ़ आया, चवदमी ढाल मझार।
आप तो सिरदारशहर पधार्‍या, करायो गुलाब ने लाडणूं विहार ॥ सु० २१ ॥

●

## ढाल : १५

### दोहा

उपगार मुदो अति जाणनें, विहार कियो गणीराज।
सिरदारशहर पधारिया, सुधारण भविजन काज ॥ १ ॥

हिवै उपगार हुवो तिको, सांभलज्यो नर नार।
केई भविजन समझिया, केई लीधो संयम भार॥ २॥

## ढाल

[ रात रा अमला में होको गहरो गुंजे हो लाल—ए देशी ]

समोसरण जिणराज तणी पर, च्यार तीरथ नां वृन्द।
मघवा सघन झड़ देवै देशनां, सुण जन लहै आनंद।
हो म्हारा श्रमण शिरोमणी, तेज दिनोमणी।
आपरा वचनामृत म्हाने, बाल्हा लागै हो स्वाम।
विमल निमल ए भ्रम मिटावण, सुण आणंद जागै हो स्वाम॥ १॥
विविध समय रस पावता जन नें, झीणी झीणी रहस्य अवलोय।
मिथ्यात खंडन विविध वचन सूं, समझाया बहु लोय॥ हो० २॥
हेतु दृष्टान्त नें काव्य कोश नां, अलंकार केई प्रकार।
च्यार बुद्धि कर सघन फरमाया, सुण गरक हुवा नर नार॥ हो० ३॥
शेषे काल सिरदारशहर में, हुवो घणो उपगार।
नर नारी गुरधारणा कीधी, ए तिरण भवोदधि वार।
हो पुन्यवंता गणपति।
आपरी अतिशय अति, म्हाने आछी लागै हो स्वाम।
सरद शशांक सो मुख मनोहर, देख्यां सूं आणंद जागै हो स्वाम॥ ४॥
चुन्नीलाल नाहटा व्रत लीधो, तजि मात भ्रात न तात।
डूंगरगढ़ रा आणंदरामजी, आया सगाई तज मात नें भ्रात।
हो पुन्यवंता गणपति।
आपरी छटा छिव, जिन जिम दरशै हो स्वाम।
रिझवारी कल्पतरु जिम रटियां, मुक्ति बखसे हो स्वाम॥ ५॥
पोष शुक्ल पख बीज ने दिने, बहु मोच्छव मंडाण।
गणिराज संयम पचखायो, आणंदराम चुन्नीलाल नें जाण॥ हो० ६॥
इकवीस दिवस रह्या तिहां गणपति, आया गुलाब तणा समाचार।
कृपा करी वेग दर्शण दीजै, दर्श दियां थयो हर्ष अपार॥ हो० ७॥
मेवाड़ देश थी आय नें कांई, मात पुत्र विहुं साथ।
हर्षचन्द ज्यांरी मात नोजांजी, संयम दियो पूज निज हाथ॥ हो० ८॥
मर्याद महोच्छव लाडणूं हुवो, ठाणा थया दोय सो नें दश।
गाम गाम नां लोक दरशनें आया, छटा देख बोले बहु गणी नों यश॥ हो० ९॥

गुलाब तनु कारण सूं गणी नों, न हुवो मरुधर नें विहार।
निज नगरे गणी आविया, तिहां वरत्या जय जयकार ॥ हो० १० ॥
पाली शहर नों आयो लूंकड़, रावतमल सुजाण।
अति उमंगे संयम लीधो, ए मघवा गणी महीराण ॥ हो० ११ ॥
इण विध स्वामी बहु हित कामी, अनुक्रमें करत विहार।
सुजानगढ़ रतनगढ़ थई आया, सरदारगढ़ मझार ॥ हो० १२ ॥
इकचालिसे वर्ष सरदारगढ़ में, चोमासो मुनिवर वीस।
गुलाब सती घणी सेवा साधै, सतियां सहु चालीस ॥ हो० १३ ॥
सती गुलाब रै कारण मिटियो, पूर्वे हुंतो जेह।
मास खमणादि तप बहु हुवो, मघव अतिशय अधिक कहेह ॥ हो० १४ ॥
चोमासा में पंच दिक्षा थई, डूंगरगढ़ की तीन।
सिणगार पेमां अणचां ए त्रिहूं, मघां सरदारशहर री लीन ॥ हो० १५ ॥
जुहारांजी फलवधी नां लीधो, काती में चरण धर प्रेम।
छट्ठी दिक्षा तिणहिज शहर नीं, सूजां मृगसर विद लियो कर नेम ॥ हो० १६ ॥
मुमासर गणी दर्शण देई, आया राजलदेसर मांय।
रतनगढ़ पड़ियारा छापर थई, बीदासर पूज आय ॥ हो० १७ ॥
सुजानगढ़ लाडणूं मोच्छव करी, जावा मरुधर देश मझार।
लघु भवान नें संयम देई करी, कियो माघ शुक्ल बारस नें विहार॥ हो० १८ ॥
पनरमीं ढाले थली देश में, करी घणो उपगार।
मघवा देश साजण ने चालै, तारक विड़द विचार ॥ हो० १९ ॥

●

## ढाल : १६

## दोहा

हिवे लाडणूं थी विहार करि, संग सती मंडाण।
अनुक्रमें धुड़िलै खाटू थई, चांदारूण मेलो मंडियो जाण ॥ १ ॥
ठाकुर साहमा आविया, थया बहु गामां ना लोग।
बाजोली डेगाणै ईड़वैं, दरश देख खुशी ह्वै कोक ॥ २ ॥
पादु थई आणंदपुर कियो, होली चोमास सुखकार।
ग्राम ग्राम में गणपति, करता बहु उपगार ॥ ३ ॥

